नियम शौच, सन्तोष, तपस्या स्वाध्याय ईश्वर प्रणिधान
शौच सन्तोष तपःस्वाध्याय ईश्वरप्रणिधानानि



तथा जिस मौनतक योगियोंकी ही गति है विद्वान् सदा उसीको धारण करे।

**वाचो यस्मान्निवर्तन्ते तद्वक्तुं केन शक्यते।**
**प्रपञ्चो यदि वक्तव्यः सोऽपि शब्दविवर्जितः ॥१०८॥**

जहाँसे वाणी लौट आती है उस (ब्रह्म) का भला कौन वर्णन कर सकता है? और यदि प्रपञ्चको ही वक्तव्य (शब्दका विषय) मानें तो वह भी शब्द-रहित है।*

**इति वा तद्भवेन्मौनं सतां सहजसंज्ञितम्।**
**गिरा मौनं तु बालानां प्रयुक्तं ब्रह्मवादिभिः ॥१०९॥**

अतः सत्पुरुषोंका दूसरा स्वाभाविक मौन यह (प्रपञ्चका अशब्दत्व) भी हो सकता है। ब्रह्मवादियोंने वाणीका मौन तो मूर्खोंके लिये बतलाया है।

---

* जो वस्तु सत् या असत् होती है वही शब्दका विषय हो सकती है। प्रपञ्चको, ज्ञानकालमें बाधित हो जानेके कारण, सत् नहीं कह सकते और अज्ञानावस्थामें प्रतीत होनेके कारण असत् भी नहीं कह सकते। अतः वह शब्दका विषय नहीं—वह अनिर्वचनीय है। इसके सिवा शब्द और उनसे कही जानेवाली वस्तुओंका सम्बन्ध काल्पनिक है वास्तविक नहीं। इसलिये भी प्रपञ्चको शब्दका विषय नहीं कहा जा सकता।

आदावन्ते च मध्ये च जनो यस्मिन्न विद्यते ।
येनेदं सततं व्याप्तं स देशो विजनः स्मृतः ॥११०॥

जिसमें आदि, अन्त और मध्यमें कोई भी जन नहीं है तथा जिससे यह जगत् निरन्तर व्याप्त है वही देश जनशून्य कहा गया है।

कलनात्सर्वभूतानां ब्रह्मादीनां निमेषतः ।
कालशब्देन निर्दिष्टो ह्यखण्डानन्द अद्वयः ॥१११॥

ब्रह्मा आदि समस्त भूतोंकी एक पलमें ही कलना करनेके कारण अद्वितीय अखण्डानन्दरूप ब्रह्म ही काल-शब्दसे कहा जाता है।

सुखेनैव भवेद्यस्मिन्नजस्रं ब्रह्मचिन्तनम् ।
आसनं तद्विजानीयान्नेतरत्सुखनाशनम् ॥११२॥

जिस अवस्थामें सुखपूर्वक निरन्तर ब्रह्मचिन्तन हो सके उसे ही आसन जानना चाहिये; दूसरा सुखनाशक आसन आसन नहीं है।

सिद्धं यत्सर्वभूतादि विश्वाधिष्ठानमव्ययम् ।
यस्मिन्सिद्धाः समाविष्टास्तद्वै सिद्धासनं विदुः ॥११३॥

जो समस्त भूतोंका आदिकारण है, जिसका अविनाशी

समाधि के यम, नियम, आसन, प्राणायाम
आठ अंग हैं प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि,



अधिष्ठान है और जिसमें सिद्धजन स्थित रहते हैं उसे ही सिद्धासन समझना चाहिये।

यन्मूलं सर्वभूतानां यन्मूलं चित्तबन्धनम्।
मूलबन्धः सदा सेव्यो योगोऽसौ राजयोगिनाम्॥११४॥

जो समस्त भूतोंका मूल है और जिसके आश्रयसे चित्त स्थिर किया जाता है उस मूलबन्धका सदा सेवन करना चाहिये। यही राजयोगियोंका योग है।

अङ्गानां समतां विद्यात्समे ब्रह्मणि लीयते।
नो चेन्नैव समानत्वमृजुत्वं शुष्कवृक्षवत्॥११५॥

जिस समय चित्त सम ब्रह्ममें लीन हो जाय उसी समय अंगोंकी समता समझनी चाहिये। अन्यथा सूखे वृक्षके समान अंगोंकी निश्चलताका नाम समता नहीं है।

दृष्टिं ज्ञानमयीं कृत्वा पश्येद्ब्रह्ममयं जगत्।
सा दृष्टिः परमोदारा न नासाग्रावलोकिनी॥११६॥

दृष्टिको ज्ञानमयी करके संसारको ब्रह्ममय देखे। यही दृष्टि अति उत्तम है; नासिकाके अग्रभागको देखनेवाली नहीं।

द्रष्टृदर्शनदृश्यानां विरामो यत्र वा भवेत्।
दृष्टिस्तत्रैव कर्तव्या न नासाग्रावलोकिनी॥११७॥

जहाँ द्रष्टा, दर्शन और दृश्य ( इस त्रिपुटी ) का अभाव हो जाता है वहीं दृष्टि करनी चाहिये, नासिकाके अग्रभागपर नहीं ।

चित्तादिसर्वभावेषु ब्रह्मत्वेनैव भावनात् ।
निरोधः सर्ववृत्तीनां प्राणायामः स उच्यते ॥११८॥

चित्तादि समस्त भावोंमें ब्रह्मरूपसे ही भावना करनेसे सम्पूर्ण वृत्तियोंका निरोध हो जाता है । वही प्राणायाम कहलाता है ।

निषेधनं प्रपञ्चस्य रेचकाख्यः समीरणः ।
ब्रह्मैवास्मीति या वृत्तिः पूरको वायुरीरितः ॥११९॥

प्रपञ्चका निषेध करना रेचक-प्राणायाम है और 'मैं ब्रह्म ही हूँ' ऐसी जो वृत्ति है वह पूरक-प्राणायाम कहलाता है ।

ततस्तद्वृत्तिनैश्चल्यं कुम्भकः प्राणसंयमः ।
अयं चापि प्रबुद्धानामज्ञानां घ्राणपीडनम् ॥१२०॥

फिर उस (ब्रह्माकार) वृत्तिकी निश्चलता ही कुम्भक-प्राणायाम है । जाग्रत् पुरुषोंके लिये तो यही क्रम है, अज्ञानियोंके लिये घ्राणपीडन ही प्राणायाम है ।

विषयेष्वात्मतां दृष्ट्वा मनसश्चिति मज्जनम् ।
प्रत्याहारः स विज्ञेयोऽभ्यसनीयो मुमुक्षुभिः ॥१२१॥

विषयोंमें आत्मभाव करके मनको चेतनमें डुबो देनेको ही प्रत्याहार जानना चाहिये । मुमुक्षुजन इसीका अभ्यास करें ।

**यत्र यत्र मनो याति ब्रह्मणस्तत्र दर्शनात् ।**
**मनसो धारणं चैव धारणा सा परा मता ॥१२२॥**

मन जहां-जहां जाय वहीं-वहीं ब्रह्मका साक्षात्कार करते हुए मनको स्थिर करना ही उत्तम धारणा मानी गयी है ।

**ब्रह्मैवास्मीति सद्वृत्त्या निरालम्बतया स्थितिः ।**
**ध्यानशब्देन विख्याता परमानन्ददायिनी ॥१२३॥**

'मैं ब्रह्म ही हूँ' इस सद्वृत्तिसे जो परमानन्ददायिनी निरालम्ब स्थिति होती है वही 'ध्यान' शब्दसे प्रसिद्ध है ।

**निर्विकारतया वृत्त्या ब्रह्माकारतया पुनः ।**
**वृत्तिविस्मरणं सम्यक् समाधिर्ज्ञानसंज्ञकः ॥१२४॥**

निर्विकार तथा ब्रह्माकारवृत्तिसे जो पूर्णतया वृत्तिविहीनता हो जाती है वही ज्ञानसमाधि है ।

**एवं चाकृतिमानन्दं तावत्साधु समभ्यसेत् ।**
**वश्यो यावत्क्षणात्पुंसः प्रयुक्तः सम्भवेत्स्वयम् ॥१२५॥**

इस प्रकार इस स्वाभाविक आनन्दका तबतक भली प्रकार

अभ्यास करे जबतक कि चित्तको लगानेपर एक क्षणमें ही वह अपने वशीभूत न हो जाय ।

ततः साधननिर्मुक्तः सिद्धो भवति योगिराट् ।
तत्स्वरूपं न चैकस्य विषयो मनसो गिराम् ॥१२६॥

फिर वह योगिराज सब साधनोंसे छूटकर सिद्ध हो जाता है । वहाँ उसका स्वरूप है; वह किसी एकके मन या वाणीका विषय नहीं है ।

## समाधिके विघ्न

समाधौ क्रियमाणे तु विघ्ना आयान्ति वै बलात् ।
अनुसन्धानराहित्यमालस्यं भोगलालसम् ॥१२७॥
लयस्तमश्च विक्षेपो रसास्वादश्च शून्यता ।
एवं यद्विघ्नबाहुल्यं त्याज्यं ब्रह्मविदा शनैः ॥१२८॥

समाधिका अभ्यास करनेपर अनुसन्धानराहित्य, आलस्य, भोगवासना, लय, तम, विक्षेप, रसास्वाद और शून्यता आदि विघ्न बलात्कारसे अवश्य आते हैं । इस प्रकार जो अनेक विघ्न आते हैं, ब्रह्मवेत्ताको उन्हें धीरे-धीरे त्यागना चाहिये ।

भाववृत्त्या हि भावत्वं शून्यवृत्त्या हि शून्यता ।
पूर्णवृत्त्या हि पूर्णत्वं तथा पूर्णत्वमभ्यसेत् ॥१२९॥

( समाधिके समय ) भाववृत्ति रहनेसे भावत्व, शून्यवृत्ति रहनेसे शून्यत्व और पूर्णवृत्ति रहनेसे पूर्णत्वकी प्राप्ति होती है। अतः पूर्णत्वका अभ्यास करे।

## ब्राह्मी वृत्तिका महत्त्व

ये हि वृत्तिं जहत्येनां ब्रह्माख्यां पावनीं पराम्।
वृथैव ते तु जीवन्ति पशुभिश्च समा नराः ॥१३०॥

जो लोग इस परम पवित्र ब्राह्मी वृत्तिका त्याग करते हैं वे वृथा ही जीते हैं, तथा वे पशुओंके समान हैं।

ये हि वृत्तिं विजानन्ति ये ज्ञात्वा वर्धयन्त्यपि।
ते वै सत्पुरुषा धन्या वन्द्यास्ते भुवनत्रये ॥१३१॥

जो इस वृत्तिको जानते हैं और जानकर बढ़ाते भी हैं वे ही सत्पुरुष हैं, तथा वे ही त्रिलोकीमें धन्य और वन्दनीय भी हैं।

येषां वृत्तिः समावृद्धा परिपक्वा च सा पुनः।
ते वै सद्ब्रह्मतां प्राप्ता नेतरे शब्दवादिनः ॥१३२॥

जिनकी यह ब्राह्मी वृत्ति बढ़ी हुई और परिपक्व होती है वे ही अति श्रेष्ठ ब्रह्मभावको प्राप्त होते हैं, केवल शब्दसे ही कहनेवाले अन्य पुरुष नहीं।

कुशला ब्रह्मवार्तायां वृत्तिहीनाः सुरागिणः
ते ह्यज्ञानितमा नूनं पुनरायान्ति यान्ति च ॥१३३॥

जो ब्रह्मवार्तामें कुशल हैं किन्तु ब्राह्मी वृत्तिसे रहित और राग-युक्त हैं, निश्चय ही वे अत्यन्त अज्ञानी हैं और बारम्बार जन्मते-मरते रहते हैं।

निमेषार्धं न तिष्ठन्ति वृत्तिं ब्रह्ममयीं विना।
यथा तिष्ठन्ति ब्रह्माद्याः सनकाद्याः शुकादयः ॥१३४॥

ब्रह्मादि (लोकपालों) सनकादि (सिद्धों) और शुकदेवादि (परमहंसों) के समान वे आधे पल भी ब्रह्ममयी वृत्तिके बिना नहीं रहते।

## वृत्तिज्ञानका साधन

कार्ये कारणतायाता कारणे न हि कार्यता।
कारणत्वं ततो गच्छेत्कार्याभावे विचारतः ॥१३५॥

कार्यमें कारण अनुगत होता है, कारणमें कार्य अनुगत नहीं होता। अतः विचार करनेसे कार्यका अभाव होनेके कारण कारणकी कारणता भी नहीं रहती।

अथ शुद्धं भवेद्वस्तु यद्वै वाचामगोचरम्।
द्रष्टव्यं मृद्घटेनैव दृष्टान्तेन पुनः पुनः ॥१३६॥

इस प्रकार जो वाणीका अविषय है वह वस्तु शुद्ध है। इसका बारम्बार मिट्टी और घड़ेके दृष्टान्तसे ही विचार करना चाहिये।

**अनेनैव प्रकारेण वृत्तिर्ब्रह्मात्मिका भवेत्।**
**उदेति शुद्धचित्तानां वृत्तिज्ञानं ततः परम् ॥१३७॥**

इसी प्रकारसे वृत्ति ब्रह्मात्मिका हो जाती है और फिर उन शुद्धचित्त पुरुषोंके अन्तःकरणमें वृत्तिज्ञान उदय होता है।

**कारणं व्यतिरेकेण पुमानादौ विलोकयेत्।**
**अन्वयेन पुनस्तद्धि कार्ये नित्यं प्रपश्यति ॥१३८॥**

पुरुषको चाहिये कि पहले वह कारणको (कार्यसे) अलग करके देखे, पीछे वह सर्वदा उसे कार्यमें अनुगतरूपसे देखने लगता है।

**कार्ये हि कारणं पश्येत् पश्चात्कार्यं विसर्जयेत्।**
**कारणत्वं ततो नश्येदवशिष्टं भवेन्मुनिः ॥१३९॥**

पहले कार्यहीमें कारणको देखे और फिर कार्यको त्याग दे। इस प्रकार कारणताका नाश हो जाता है और मुनि (कार्य-कारणतासे रहित) अवशिष्टरूप हो जाता है।

भावितं तीव्रवेगेन वस्तु यन्निश्चयात्मना ।
पुमांस्तद्धि भवेच्छीघ्रं ज्ञेयं भ्रमरकीटवत् ॥१४०॥

जिस वस्तुका निश्चयपूर्वक तीव्र वेगसे चिन्तन किया ... है पुरुष तुरन्त वही हो जाता है—यह बात भृंगी ... दृष्टान्तसे जाननी चाहिये ।

अदृश्यं भावरूपं च सर्वमेतच्चिदात्मकम् ।
सावधानतया नित्यं स्वात्मानं भावयेद्बुधः ॥१४१॥

यह सम्पूर्ण जगत् अदृश्य भावरूप चेतनमय ... प्रकार बुद्धिमान् पुरुष सावधान होकर नित्यप्रति अपने ... चिन्तन करे ।

दृश्यं ह्यदृश्यतां नीत्वा ब्रह्माकारेण चिन्तयेत् ।
विद्वान्नित्यसुखे तिष्ठेद्धिया चिद्रसपूर्णया ॥१४२॥

विद्वान्को चाहिये कि दृश्यको अदृश्य करके उस... रूपसे चिन्तन करे और चिद्रसपूर्ण बुद्धिसे नित्य ... मग्न रहे ।

एभिरङ्गैः समायुक्तो राजयोग उदाहृतः ।
किञ्चित्पक्वकषायाणां हठयोगेन संयुतः ॥१४३॥

परिपक्कं मनो येषां केवलोऽयं च सिद्धिदः।
गुरुदैवतभक्तानां सर्वेषां सुलभो जवात् ॥१४४॥

इन सब अंगोंसे युक्त योगका नाम राजयोग है। जिनकी वासनाएँ कुछ कम क्षीण हुई होती हैं उन्हें यह हठयोगके सहित और जिनका चित्त परिपक्क (वासनाहीन) होता है उन्हें अकेला ही सिद्धि देनेवाला होता है। यह सभी गुरु और ईश्वरके भक्तोंको तुरन्त सुगमतासे प्राप्त हो सकता है।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीगोविन्द-
भगवत्पूज्यपादशिष्यश्रीमच्छङ्करभगवता
कृताऽपरोक्षानुभूतिः समाप्ता।



## भाषाटीकासहित संस्कृतशास्त्रग्रन्थ

**श्रीमद्भगवद्गीता शांकरभाष्य**–सरल हिन्दी-अनुवाद ... मूल भाष्यके सामने ही अर्थ लिखकर पढ़ने और समझनेमें ... दी गयी है; श्रुति, स्मृति, इतिहासोंके उद्धृत प्रमाणोंका सरल ... गया है तथा अन्तमें गीतामें आये हुए हरेक शब्दोंकी पूरी सू... है। साइज २२×२९ आठपेजी, पृष्ठ ५१९, ३ चित्र, मू... जिल्द २॥), कपड़ेकी बढ़िया जिल्द २॥।)

**श्रीविष्णुपुराण**–८ सुन्दर चित्र, एक तरफ श्लोक ... सामने ही अर्थ है, पृष्ठ ५४८, मू० साधारण जिल्द २॥) बढ़िया ...

**अध्यात्मरामायण**–सातों काण्ड, मूल और अर्थसहित ... चित्र, पृ० ४००, मू० साधारण जिल्द १॥।), कपड़ेकी बढ़िया ...

**श्रीमद्भागवत एकादश स्कन्ध**–मूल और अर्थसहि... ८२५० छप चुका, पृष्ठ ४२०, मू० ।।।) स० १)

**श्रीविष्णुसहस्रनाम शांकरभाष्य**–हिन्दी-अनुवादस... पाठके लोगोंमें विष्णुसहस्रनामका बहुत प्रचार है। पृ० २७५, ... बहुत ही सुलभ रक्खा गया है।

**श्रुति-रत्नावली**–सचित्र, प्रधान-प्रधान श्रुतियोंका संग्रह, पृष्ठ २८४, मू० ॥)

**विवेक-चूडामणि**–स्वा० शंकराचार्यकृत, मूल श्लोक ... अनुवादसहित, सचित्र, पृ० २२४, मू० ।-) स० ॥)

**अग्निहोत्रकर्मप्रयोगमाला**–हिन्दीसहित, पृ० १८२, मू० ।-...

**प्रबोध-सुधाकर**–स्वा० शंकरकृत, सानुवाद, इस ... इस ग्रन्थमें विषय-भोगोंकी तुच्छता दिखाते हुए आत्म-सि... ...ये गये हैं। सचित्र, पृष्ठ ८०, मूल्य ≡)॥

**अपरोक्षानुभूति**–वेदान्तका छोटा-सा ग्रन्थ है। सचित्र, मू०...

**रामगीता**–मूल तथा अर्थसहित, मू० )॥।

**प्रश्नोत्तरी**–मूल श्लोक हिन्दी-अनुवादसहित, मू० )॥

विशेष जानकारीके लिये पुस्तक और चित्रोंका सूचीपत्र मुफ्त मँगाइये।

पता–गीताप्रेस, गोर...

## ॥ नित्य सुखानुभूति ॥

वैराग्यबोधौ पुरुषस्य पक्षिवत्,—
पक्षौ विजानीहि विचक्षण त्वम् ।
विमुक्ति सौधाग्रतलाधि रोहणं,
ताभ्यां विनानान्यतरेण सिध्यति ।
अत्यन्त वैराग्य वतः समाधिः,
समाहितस्यैव दृढ़ बोधः ।
प्रबुद्ध तत्वस्य हि बन्ध मुक्ति —
र्मुक्तात्मनो नित्य सुखानुभूतिः ॥

अर्थ = हे विद्वन्! वैराग्य और बोध – इन दोनों पक्षों को दोनों पक्षों के समान मोक्षकामी पुरुष के पंख समझो। इन दोनों में से किसी भी एक के बिना केवल एक ही पंख के द्वारा कोई मुक्तिरूपी महल की अटारी पर नहीं चढ़ सकता। अर्थात् मोक्ष प्राप्ति के लिये वैराग्य और बोध दोनों की ही आवश्यकता है। अत्यन्त वैराग्यवान को ही समाधिलाभ होता है, समाधिस्थ पुरुष को ही दृढ़ बोध होता है, तथा सुदृढ़ बोधवान का ही संसार बंधन छूटता है, और जो संसार बन्धन से छूट गया है उसी को नित्यानन्द का अनुभव होता है। ॥ विवेक चूड़ामणि ॥

योग वशिष्ठ - मोक्ष

सन्तों का संग, सत शास्त्रों का विचार

विषयों से वैराग्य और

आत्म चिन्तन, इन चारों

से मोक्ष होता है।

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णो गुरुर्देवो महेश्वर:
गुरु साक्षात्परम ब्रह्म तस्मैश्री गुरुवेनम:
वन्दे गुरुणां चरणारविन्दे। सन्दर्शित -
स्वमात्म सुख अवबोधे, जनस्य ये -
जांगलिय कायमाने संसार हालाहल
मोह शान्त्यै ॥

ओंकार प्रभवा देवा, ओंकार प्रभवा: स्वरा: ।
ओंकार प्रभवं सर्वं त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥
हरस्चतुर्णा जितपापानि दीर्घो सम्प्रदे व्ययं।
अर्धमात्रा समायुक्तः प्रणवो मोक्षदायक: ॥
ओंकारविन्दु संयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिन:
कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय: नमोनम: ॥
एकाक्षर परब्रह्म प्राणायाम परम तप:
उपवासात्परम भैक्ष्यं दया दानाद् विशेषत:

कृत पापेऽनुतापो वै यस्य पुंसः प्रजायते।
प्रायश्चित्तं तु तस्यैकं हरिसंस्मरणं परम॥

अर्थ- पाप हो जाने पर जिस पुरुष को पश्चात्ताप होता है उसे हरि स्मरण ही करना। यही एक परम प्रायश्चित है॥

। शतं विहाय दातव्यं सहस्रं स्नानमाचरेत्
लक्षं विहाय भोक्तव्यं कोटिं त्यक्त्वा हरिं स्मरेत्॥

। मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा नाविविक्तासनो भवेत्।
बलवान् इन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति॥

। उत्तमा सहजावस्था मध्यमा ध्यान धारणा।
अधमा मूर्ति पूजा च तीर्थयात्रा अधमाधमा॥

। पूजाकोटिसमं स्तोत्रं स्तोत्रकोटिसमो जपः।
जपं कोटिसमं ध्यानं ध्यानं कोटिसमो लयः॥

। दुर्लभा विषयत्यागो दुर्लभं तत्त्वदर्शनम्।
दुर्लभा सहजावस्था सद्गुरोः करुणां विना॥

## मोक्ष

मोक्षस्य नहि वासोऽस्ति न ग्रामान्तरमेव वा।
अज्ञान हृदय ग्रंथि नाशो मोक्ष इति स्मृतः॥

अर्थ- किसी देश में मोक्ष का वास नहीं है न किसी ग्राम के भीतर मोक्ष का वास है किन्तु हृदय में जो अज्ञान की ग्रंथि है तिसके नाश का नाम ही मोक्ष है।

अनात्मभूते देहादावात्मबुद्धिस्तु देहिनाम्।
साऽविद्या तत्कृतो बंधस्तन्नाशो मोक्ष उच्यते॥

अर्थ- अनात्मरूप जो देहादिक है उनमें जो जीवों की आत्मबुद्धि है उसी का नाम अविद्या है तिस अविद्याकृत बन्ध है तिसके नाश का नाम मोक्ष है

कामना हृदये वासः संसार इति कीर्तितः।
तेषां सर्वात्मना नाशो मोक्ष उक्तो मनीषिभिः॥

अर्थ- कामनाओं का हृदय में निवास है तिसका नाम संसार है उन कामनाओं का सर्व रूप से नाश हो जाना है तिसका नाम मोक्ष है॥

यदा सर्वे प्रभिद्यन्ते हृदयस्येह ग्रन्थयः।
अथ मर्त्योऽमृतो भवत्येतावदनुशासनम्॥

अर्थ- जिस काल में विद्वान् के हृदय की ग्रंथियां सब भेद हो जाती हैं इसके अनन्तर वह अमृत अर्थात् मुक्त हो जाता है यही वेद का अनुशासन

ज्ञात्वा देवं सर्वपाशापहानिः
क्षीणैः क्लेशैर्जन्ममृत्युप्रहाणिः॥

अर्थ- परब्रह्म को जानकर सम्पूर्ण पाशों से छूट जाता है अविद्या आदिक क्लेशों के नाश होने से जन्म मरण से छूट जाता है॥

/धर्म मेघमिमं प्राहुः समाधियोग वित्तमाः।
वर्षत्येषु यतो धर्मामृतः धाराः सहस्रशः
अर्थ- योग के मर्मज्ञ लोग जिनको ब्रह्म साक्षात्कार
हो गया है इस निर्विकल्प समाधि को ही धर्म मेघ
अर्थात् धर्म को बरसाने वाला कहते हैं क्योंकि यह
समाधि धर्म रूपी अमृत की हजारों धारा बरसाती है
धर्मामृत की असंख्य धारा से वर्षा करने वाली है।

/अश्वमेध सहस्राणि वाजपेयशतानि च।
सुषुम्ना ध्यान योगस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम्।

---

/देहो देवालयः प्रोक्तः सजीवः केवलः शिवः
त्यजेदज्ञान निर्माल्यं सोऽहं भावेन पूजयेत्।
अर्थ- यह जो देह है यही देव मंदिर है क्योंकि इस देह में
चेतन जीव है वही केवल शिव है अज्ञान रूपी शिव
निर्माल्य का त्याग करके सोऽहं भाव करके जिसका पूजन
करो -
मं. तदेजति तन्नैजति तद् दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः
अर्थ वह ब्रह्म चलता है वह ब्रह्म नहीं चलता है
वह दूर भी है समीप भी है। वह ब्रह्म सब के भीतर
और वह सब के बाहर भी है। बिन पद चलै सुनै-
मंत्र यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति।
सर्व भूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते

॥

यः तु सर्वाणि भूतानि आत्मनि एव अनुपश्यति ।
सर्वभूतेषु च आत्मानम् ततः न विजुगुप्सते ॥

अर्थ — जो ज्ञानी पुरुष सम्पूर्ण प्राणियों को अपने आत्मा में ही देखता है और अपने आत्मा को सब प्राणियों में देखता है, वह ऐसा देखने वाला आत्मदर्शी तब किसी से घृणा नहीं करता है।

मंत्र — यस्मिन्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ॥

अर्थ — जिस काल में ज्ञानवान को सम्पूर्ण प्राणी आत्मा ही प्रतीत होते हैं उस काल में ब्रह्म के अद्वैत भाव को देखने वाले उस ज्ञानी पुरुष के लिये क्या मोह है और क्या शोक है? तब वह ज्ञानी पुरुष शोक मोह से रहित हो जाता है।

( पंचकोष ).

अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय, आनन्दमय

कोष - शब्द का अर्थ - आच्छादन करना।

अन्नमय कोष - अन्नरस से उत्पन्न, अन्नरस से ही जीता है। अन्न रस से ही जीता है, अन्नरस से ही बढ़ता है और अन्नमय पृथ्वी में ही लय हो जाता है।

प्राणमय कोष - पांचो प्राणवायु, प्राण अपान समान व्यान व उदान, पांचो कर्मेन्द्रियाँ - वाक् पाणि पाद पायु उपस्थ। इन सबका से प्राणमय है।

मनोमय कोष - पांचो ज्ञानेन्द्रियां और मन मिलकर मनोमयकोष है।

ज्ञानेन्द्रिया - श्रोत्र त्वक् जिह्वा, चक्षु, घ्राण।

विज्ञानमय कोष - पांचो ज्ञानेन्द्रियाँ " " " " और बुद्धि मिलकर विज्ञानमयकोष है।

आनन्दमय कोष - इस भांति कारण शरीरस्थ अविद्या में रहनेवाला रज, तम के संयोग से मलिन और प्रिय मोद प्रमोद आदि वृत्तियों वाला जो कोष है उसे आनन्दमय कोष कहते हैं -

यह प्रिय - प्रिय और इष्ट पदार्थ की प्राप्ति से मोहित और सुखी होता है।

( ज्ञानइन्द्री और कर्मइन्द्री की उत्पत्ति )

आकाशादि पांचभूतों के पृथक् पृथक् सत्वांशभाग से क्रमानुसार ज्ञानेन्द्रिय की उत्पत्ति हुई।

पांचभूत - आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी।
ज्ञानेन्द्रिय - श्रोत्र, त्वचा, चक्षु, रसना, घ्राण -
देवता - दिशा, वायु, सूर्य, वरुण, अश्विनीकुमार

उपरोक्त पांचों भूतों के सत्वांशों से मिलकर एक अन्तःकरण हुआ। यह अन्तःकरण वृत्ति भेद के कारण दो प्रकार का हुआ, मन और बुद्धि। जब यह संशय करता है तब इसको मन कहते हैं। निश्चयात्मक रूप होने पर उसको बुद्धि कहते हैं।

आकाशादि पांचो भूतों के रजोगुण भाग से कर्मेन्द्रियें
आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी
वाक्, पाणि, पाद, पायु - उपस्थ।
अग्नि, इन्द्र, विष्णु, यम - प्रजापति।

इन पांचो भूतों के रजोगुण भाग से मिलकर एक प्राण का जन्म हुआ यह वृत्ति भेद के कारण पांच प्रकार का हुआ। प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान

सूक्ष्म शरीर - पांच ज्ञानइन्द्री, पांच कर्मइन्द्री तथा पांच प्राण और मन, बुद्धि, इन सत्रह पदार्थों से सूक्ष्म शरीर बना।

२। ध्यानविधि॥ ह्रैं

त्वद्ध्येब्रह्मणि मानसं दृढतरं संस्थाप्य वाह्येन्द्रियः स्वस्थाने विनिवेश्य निश्चलतनुश्चोपेक्ष्य देहस्थितिः। ब्रह्मात्मैक्यमुपेत्य तन्मयतया चाखण्डवृत्त्यानिशं ब्रह्मानंदरसं पिबात्मनि मुदा शून्यैः किमन्यैर्भ्रमैः॥

अर्थ — चित्तको अपने ध्येय — ब्रह्ममें दृढतापूर्वक स्थिरकर (बाह्य — वाह्य इन्द्रियोंको उनके विषयोंसे हटाकर) अपने २ गोलकोंमें स्थिर करो. शरीरको निश्चल रक्खो और उसकी स्थिति और ध्यान मत दो, इस प्रकार ब्रह्म और आत्माकी एकताकरके तन्मयभावसे अखंडवृत्ति से अहर्निशि मन ही मन आनन्दपूर्वक (पूर्वक) ब्रह्मानंदरसका पान करो और थोथी बातोंसे क्या लेना है।

किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्या भक्ता राजर्षयस्तथा।
अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम्॥ ९/३३
प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहमेव च पाण्डव।
न द्वेष्टि संप्रवृत्तानि न निवृत्तानि कांक्षति॥ १४/२२
~~[illegible]~~ उदासीनवदासीनो गुणैर्यो न विचाल्यते।
गुणा वर्तन्त इत्येव योऽवतिष्ठति नेङ्गते॥ १४/२३
समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्म कांचनः।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः॥ १४।२४
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः।
सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते॥ १४/२५

यः शास्त्रविधिमुत्सृज्य वर्तते कामकारतः।
न स सिद्धिमवाप्नोति न सुखं न परां गतिम्॥ १६/२३
तस्माच्छास्त्रं प्रमाणं ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ।
ज्ञात्वा शास्त्रविधानोक्तं कर्म कर्तुमिहार्हसि॥ १६/२४
विधिहीनमसृष्टान्नं मन्त्रहीनमदक्षिणम्।
श्रद्धाविरहितं यज्ञं तामसं परिचक्षते॥ १७/१३
दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं स्मृतम्॥ [illegible]
यत्तु प्रत्युपकारार्थं फलमुद्दिश्य वा पुनः।
दीयते च परिक्लिष्टं तद्दानं राजसं स्मृतम्॥ १७/२१
अदेशकाले यद्दानमपात्रेभ्यश्च दीयते।
असत्कृतमवज्ञातं तत्तामसमुदाहृतम्॥ १७/२२

।योग युक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः।
सर्वभूतात्म भूतात्मा कुर्वन्नपि न लिप्यते॥ ५/७
×। नैव किंचित्करोमीति युक्तो मन्येत तत्त्ववित्।
पश्यञ्शृण्वन्स्पृशञ्जिघ्रन्नश्नन्गच्छन्स्वपञ्श्वसन्॥
प्रलपन्विसृजन्गृह्णन्नुन्मिषन्निमिषन्नपि।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्तन्त इति धारयन्॥ ५/९
ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा॥ ५/१०
।सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः॥ ६/२९
।यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति।
तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति॥ ६/३०
।ज्ञेयः स नित्यसंन्यासी यो न द्वेष्टि न काङ्क्षति।
निर्द्वन्द्वो हि महाबाहो सुखं बन्धात्प्रमुच्यते॥ ५/३
× तत्त्ववित् तत्वको जानने वाला सांख्ययोगी तो युक्तः = सांख्ययोगी
पश्यन् = देखता हुआ, शृण्वन् = सुनता हुआ।
स्पृशन् = स्पर्श करता हुआ। जिघ्रन् = सूंघता हुआ। अश्नन् = भोजन करता हुआ
गच्छन् = गमन करता। स्वपन् = सोता हुआ। श्वसन् = श्वास लेता हुआ
प्रलपन् = बोलता हुआ। विसृजन् = त्यागता, गृह्णन् = ग्रहण करता हुआ
उन्मिषन् = आंखों को खोलता। निमिषन् = आंखें मीचता हुआ। अपि = भी
इन्द्रियाणि = सब इन्द्रियाँ। इन्द्रियार्थेषु = अपने-अपने अर्थों में =
वर्तन्ते = बरतती हैं। इति = इस प्रकार। धारयन् = समझता हुआ।
एव = निःसन्देह। इति = ऐसे। मन्येत = माने। किंचित् = कुछ
मैं = नहीं। करोमि = करता हूँ॥

अन्नाद्भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः।
यज्ञाद्भवति पर्जन्यो यज्ञ कर्म समुद्भव॥ 3/14
तत्त्ववित्तु महाबाहो गुणकर्मविभागयोः।
गुणा गुणेषु वर्तन्त, इति मत्वा न सज्जते॥ 3/28
श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात्।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः पर-धर्मो भयावहः 3/35
काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः। 3/37
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम्
नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य, न चायुक्तस्य भावना।
न चाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम् 2/66
या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुने। 2/69
ब्रह्मभूत प्रसन्नात्मा न शोचति न काङ्क्षति। 18/54
सम सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम्।
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति
नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य. न चायुक्तस्य भावना।
न चाभावयतः शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम्
विहाय कामान्यः सर्वान्पुमांश्चरति निःस्पृहः
निर्ममो निरहंकारः स शान्तिमधिगच्छति

अपि चेदसि पापेभ्यः सर्वेभ्यः पापकृत्तमः । ४
सर्वं ज्ञान प्लवेनैव वृजिनं संतरिष्यसि ॥ ३६
यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ।
ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा ॥ ४/३७
न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।
तत्स्वयं योगसंसिद्धः कालेनात्मनि विन्दति ॥ ४/३८
श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं, तत्परः संयतेन्द्रियः ।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति ॥ ४/३९
/ लभन्ते ब्रह्म निर्वाण मृषयः क्षीण कल्मषः ।
/ छिन्न द्वैधा यतात्मानः सर्व भूत हिते रताः । ५/२५
/ काम क्रोध वियुक्तानां यतीनां यतचेतसाम्
अभितो ब्रह्म निर्वाणं वर्तते विदितात्मनाम् ॥ ५/२६
/ यल्लाभान्नापरो लाभो यत्सुखान्नापरं सुखम् । आत्म
यज्ज्ञानान्नपरं ज्ञानं, तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् बोध
/ यद् दृष्ट्वा नापरं दृश्यं यद्भूत्वा न पुनर्भवम् ।
यज्ज्ञात्वा नापरं ज्ञेयं तद्ब्रह्मेत्यवधारयेत् ।
/ जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्ति जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः
केनापि देवेन हृदि स्थितेन, यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि ।
/ अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते । गीता ८/३
भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्म संज्ञितः ॥
अर्थ: परम अक्षर अर्थात् जिसका नाश नहीं ऐसा सच्चिदानंद घन परमात्मा
तो ब्रह्म है। और अपना स्वरूप अर्थात् जीवात्मा अध्यात्म
नाम से कहा जाता है। भूतों के भाव को उत्पन्न करने वाला शास्त्र
विहित यज्ञ दान और होम आदि के निमित्त जो द्रव्यादिकों का त्याग है
कर्म नाम से कहा गया है

भर्तृहरि नीति शतकम् ... १२

भोगा न भुक्ता वयमेव भुक्तास्तपो न तप्तं वयमेव तप्ताः ।। कालो न यातो वयमेव यातास्तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः ।।

अर्थ: विषयों को हमने नहीं भोगा परन्तु विषयों ने हमारा ही भुगतान कर दिया। हमने तप न तपे पर तप ही ने हमें तपा डाला। काल व्यतीत न हुआ और वयस हमारी बीत गई और तृष्णा पुरानी नहीं हुई और हम पुराने होगये

उत्तमस्य क्षणं कोपो. मध्यमे घटिकाद्वयम्
अधमे दिनमेकं नु यावज्जीवं दुरात्मनः ॥
अत्यन्त कोपः कटुका च वाणी दरिद्रता च स्वजनेषु वैरम्। नीच प्रसंगः कुलहीन सेवा चिन्हानि देहे नरकस्थितानाम् ॥

स्वर्गस्थितानामिह जीवलोके चत्वारि चिन्हानि वसन्ति देहे. दान प्रसंगो मधुरा च वाणी देवार्चनं ब्राह्मण तर्पणं च ॥
अदृष्टामर्षभक्तानां. मैत्र: करुण एव च।
निर्ममो निरहंकार:. सम दु:ख सुख: क्षमी १२/१३

॥ आध्यात्मिक प्रश्नोत्तरी ॥

प्र० - मोक्ष का साधन क्या है?

उ० - ज्ञान।

प्र० ज्ञान के साधन कौन?

उ० ज्ञान के साधन चार हैं. विवेक वैराग्य षटसम्पत्ति तथा मुमुक्षुता।

प्र० विवेक क्या है?

उ० सत् और असत् के जानने को विवेक कहते हैं। आत्मा नित्य है तथा संसार मिथ्या। आत्मा तीनों काल में एक रस रहता है। यानि भूत वर्तमान और भविष्यत्। बीते हुए को भूतकाल, जो चल रहा है उसे वर्तमान काल और जो आगे आने वाला है उसे भविष्यत्काल कहते हैं।

प्र० वैराग्य क्या है?

उ० संसार और स्वर्गलोक के ऐश्वर्यादि पदार्थों के त्याग को वैराग्य कहते हैं।

प्रश्न - संसार के सुखरूप पदार्थ काक विट के समान प्रतीत होने लगे यही

प्र॰ तत्वविवेक क्या है।

उ० चार साधनों से सम्पन्न आत्मज्ञानी के सत तथा असत् पदार्थों का विवेचन।

प्र० आत्मा क्या है?

उ० जिसमें ज्ञान का निवास रहता है यह जीव तथा ईश्वर दो प्रकार का होता है, केवल आत्म तत्व ही सत तथा नाम रूपात्मक संसार मिथ्या है।

प्र० आत्मा सत्य कैसे है?

उ० स्थूल सूक्ष्म तथा कारण इन तीनों शरीरों से भिन्न होने के कारण सत् है। यह पंचकोषों से अलग है। जाग्रत स्वप्न एवम् सुषुप्ति का द्रष्टा (देखनेवाला) सतचित आनन्द स्वरूप है।

प्र० स्थूल शरीर क्या है?

उ० पांच भूतों के पंचीकरण से बने हुए को शरीर कहते हैं। यह पाप पुण्य से उत्पन्न होता है (सुख तथा दुःख का

-और सात धातु रहते हैं।

प्र. छः (६) विकार कौन? विपरिणमते

उत्तर. अस्ति, जायते, वर्धते ~~विपरिणमते~~ अपक्षीयते - विनश्यतीति। षड्विकार

अस्ति = जायते वर्धते विपरिणमते. अपक्षीयते. विनश्यतीति :

प्रश्न सात धातु कौन?

उत्तर. अस्थि, मांस, मज्जा, रुधिर, रोम, और त्वचा इन्हीं से यह स्थूल शरीर बनता है। अन्नमय कोश कहाते हैं।

प्र. सूक्ष्म शरीर कौन?

उत्तर अपंचीकृत से बना हुआ शरीर। यह १७ तत्वों से बना है। ५ ज्ञान इन्द्री ५ कर्म इन्द्री ५ प्राण मन और बुद्धि = १७।

५ ज्ञान इन्द्री श्रोत्र, त्वक चक्षु घ्राण रसना। देवता - दिक्पाल, वायु। सूर्य। अश्विनी [illegible] कुमार

५ कर्म इन्द्री वाक हस्त पाद गुदा उपस्थ

देवता — अग्नि इन्द्र विष्णु, यम। प्रजापति

— सत्वगुण प्रियादि वृत्तियों सहित आनन्द मय कोष है।

अवस्थाये तीन है जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति

जाग्रत अवस्था में आत्मा का वास चक्षु में तथा विश्व का अभिमानी।

स्वप्न अवस्था में आत्मा का वास कंठ में इसका अभिमानी तेजस

सुषुप्ति अवस्था में आत्मा का वास हृदय में इसका अभिमानी प्राज्ञ है।

इसमें इन्द्रियां इन्द्रियों के देवता तथा उनके विषयों का ज्ञान लय हो जाता

कोष क्या है — जैसे तलवार म्यान में रखते है। तिजोरी में कपड़े आभूषण रखे रहते हैं, तिजोरी को कोष तथा म्यान को कोष कहते हैं

सारांश म्यान में तलवार अलग है और तिजोरी से कपड़े अलग है

प्र० आत्मा क्या है?

उ० सत चित आनन्द।

प्र० सत क्या है?

उ० — जो तीनों काल में रहता है।

प्र० चित्त क्या है? सबवस्तुओं के जानने का ज्ञान
उ० सबवस्तुओं को जानने का ज्ञान
प्र० आनन्द क्या है?
उत्तर = जहाँ दुःख का नाम भी नहीं है आनन्द से ओतप्रोत है खूब प्रसन्न रहना। ब्रह्मानन्द है